# श्री जैन तत्त्वसार सारांश.

( हिन्दी भाषांतर )

---

प्रकाशक.

[illegible]लजाई मोतीलाल.

सेक्रेटरी–श्री हंसविजयजी जैन फ्री लायब्रेरी

वडोदरा.

प्रतयः १०००  : :  विक्रम संवत् १९९०

द्वितीयावृत्ति.

०–८–०

ॐ

## ※ स्वर्गस्थ शांतमूर्ति १००८ श्रीमान् हंसविजयजीमहाराज ※

दीक्षा : संवत १९३५ माह वद ११

वडी दीक्षा : संवत १९३६ ज्येष्ठसुदि १०



जन्म : संवत १९१४ अषाढ वदी ०)) (दीवासापर्व)

स्वर्गवास : संवत १९९० फाल्गुण सुदि १०



॥ सकलविपथध्वान्त ध्वंसने ग्रीष्महंसं ॥<br>
॥ सुकविकमलवल्ली मंडने राजहंसं ॥<br>
॥ मदनमदविभंगे मञ्जु मार्तंडहंसं ॥<br>
॥ मुनिवरमभिवन्दे ऽहंसदा साधुहंसं ॥



દીક્ષીત પ્રી. વર્કસ, અમદાવાદ.

॥ ॐ ॥

# अर्घ्य.

ॐकार बिन्दु संयुक्तं नित्यं ध्यायंति योगिनः ।
कामदं मोक्षदं चैव, ॐकाराय नमोनमः ॥१॥
क्षोभो न लोभो न च कामकेलि ।
नंदोप पोषो न च रोप लोपो ॥
अमोस्फुटा यस्यभवंति भावा ।
उपास्महे तं परमं पुमांसम् ॥२॥
अज्ञान तिमिरांधानाम् ज्ञानांजनशलाकया ।
नेत्रमुन्मिलितंयेन, तस्मै श्रीगुरुवे नमः ॥३॥

उग्रवीहारी मानस–निवासी राजहंस. ?

अ—अनेकने उद्धरवा अर्थ अत्र आपनुं आवागमन थयुं; छतां आपे भगवति श्री सरस्वतिना दिव्य निवास स्थानमांनी आपनी सहजगुणग्राही हंस–प्रकृतिनो आजीवन पर्यंत त्याग कर्यो नहि अने जगतने प्रतिति करावी के हंसवृत्तिवाळाजनो अतत्त्व–नीरने त्यागी तत्त्व-क्षीर अने मानस

पापपंक दूर करि प्रवचन-मौक्तिकज आगेगे छे.
तेवीज रीते आपना मरुशासमां स्हेनाम्ने दीव्य-
सामग्रीनुं आस्वादन करावी कंचन-देही बनाव्या.*
खरेखर ? पारसमणि जेने स्पर्शे, ते कंचनमय
थाय ते तेनो जातीस्वभाव छे.

ति—आपना वीहारमां पान्थजनोनां परिताप आपे
हंस-विनोदद्वारा दूर करी शांत रसनुं पान करावी
पथिकोने मोक्षनगरी मन्येना प्रयाणमां प्रोत्सा-
हीत कर्या छे अने ठेरठेर ज्ञान-परबो अने
आत्मीक-वीश्रांति-स्थानो स्थाप्यां.+

आ—आपे श्री संवेगद्रुम-कंदली अने तत्त्वामृत भाषां-
तर, श्री उज्जयंतमंडन श्री नेमिनाथ भगवंतनी
अष्टोत्तरशतप्रकारी पुजा तथा श्री समेतशीख-

---

* अ=अरिहंत+अज (सिद्ध)+आचार्य+उपाध्याय+मुनि (साधु)
मानस=मानसरोवर अने मन. कंचनदेही=निर्मल.
प्रवचनमौक्तिक=वितराग प्रणीतश्रुत सिद्धांतरुपी मोती.
सहवासी तरीके मुहुंम दोलतविजयजी पन्यासजी संप-
तविजयजी-धर्मविजयजी पन्यास ललीतविजयजी-कु-
सुमविजयजी-मुहुंम कपूरविजयजी तथा रमणीकवि-
जयादि समजवा-

+ ज्ञान परबो अने आत्मीक वीश्रांतिस्थानो=ज्ञानमंदिर,

रजीवीशंती जिनपूजा आदिनी रचना द्वारा श्री सरस्वति–वाहक–हंस नाम यथार्थ कर्यु.—

हे जगजीवन वल्लभ ? केवळसहज आपना समागममां आवनारने पण आपश्रीनी निर्मलचारित्र ज्योत्स्नाथी पुनीत करी पुलकित कर्या अने ज्ञानांजन करी दीव्य दृष्टि अर्पी.×

कृतकृत्य थइ आप स्व--स्थानके पधार्या.

---

लायब्रेरी, पाठशाळाओ, चैत्यो, उपाश्रयो समजवा.

— सरस्वति वाहक हंस=सरस्वतिना हंस अने मयूर बे वाहनो छे. सरस्वतिने वहन करनार हंस एटले ज्ञानवंत हंसविजयजी

× जगजीवन वल्लभ=जगतना जीवोने वल्लभ अने तेमना पिता जगजीवन ने व्हाला.

केवल=फक्त अने केवळ बहेन. सहज=स्वभावीक अने दलपतभाइ आदिबंधु भगीनीपरीवार.

गुर्जरनरेश सरसयाजीराव, नांदोदना राजा छत्रसिंह सचिनना नवाब सुरतनो श्रीमंत आरब वेपारी. लखतरना दीवान. धी रोयल एसीया टीक सोसायटीना सेक्रेटरी आदिए तेमना समागमथी प्रसन्नता अनुभवी छे. स्वपक्षे पोताना मुह्रुम पीता श्री जगजीवनदास केवळबहेन अने दलपतभाइ आदि परीवारने प्रतिबोधी जैनधर्म प्रत्ये विशेष रुचीवंत कर्या. लघु भगीनी मुह्रुम गुरुणीजी महाराज श्रीमनो कंकुश्रीजीने तो, नी·

सा—सुहृद्आत्मीय श्री कांतिए प्राप्त करेल अने हृदय-निवासी भिषग्वरे संशोधेल तत्त्वसार मौक्तिक आपना दीर्घ प्रयाणमां संबल स्वीकारी उपकृत करो एज अभ्यर्थना÷

| | |
|---|---|
| वि. सं. १९९० श्रावण शुद १५ ता. २४ आगस्ट १९३४ ने शुक्रवार (बळेव). | श्री हंसपादरेणु<br>वाडीलाल मगनलाल वैद्य.<br>कार्यवाहक समिति तरफे<br>श्री हंसविजयजी जैन फ्री<br>लायब्रेरी वडोदरा. |

---

जन्म थयाथी. तेमनो मोटो साध्वी समुदाय श्रीमती कर्पूरश्री, महीमाश्री, देवश्री, दानश्री, माणेकश्री आदि गुजरात, दक्षिण, रजपुताना, पंजाबादि देशदेशांतरमां विचरे छे

भगिनी पुत्र, सुहृद् वैद्यराज मगनलालभाइ आदिने प्रवचन प्रत्ये विशेष श्रद्धावंत अने ज्ञान माटे प्रयत्नवंत बनाव्यां.

÷ सुहृद्आत्मीय श्रीकांति=पोताना मित्र श्री कांतिविजयजी अथवा स्वच्छ हृदयवाळा श्री आत्मारामजी तेमना लक्ष्मीविजयजी अने तेना कांतिविजयजी.
हृदयनिवासी भिषग्वर=अंगत वैद्यराज मगनलालभाइ ग्रंथ संशोधन अने अनुवाद कर्त्ता.

तत्त्वसार मौक्तिक=जैनतत्त्वसार सारांशरूपी मोती, संबल=भाथु.

# संदेश.

( अवधु सो जोगी गुरु मेरा–राग आशावरी. )

हंसा उड गया अवकथ आना
गुरुराज चरण में जाना ॥
हंसा उड० ए अंचली० ॥

गुरु चरण में शीतल छाया,
अब तो मीलेगी कंचन काया;
नमना स्तवन बहुत बनाना ॥हंसा उड० ॥१॥

सीमंधर जिन चरण विचरना,
गुणीजन मुनिजन पेरी परना;
कागद कांतिविजय पर पाना ॥हंसा उड० ॥२॥

ऊर्ध्वलोक तीरथपति नमना,
धाम धाम पर दर्शन रमना;
तीरथ माल रची गुण गाना ॥हंसा उड० ॥३॥

अधोलोक में ज्यारत भ्रमना,
तीरथंकर पद पंकज शरणा;
काव्यकला कुछ और बनाना ॥हंसा उड० ॥४॥

स्थान स्थानपर नाथ हमारे,
त्रिभुवन जन को तारण वारे;
वंदन तुमरी हमरी सुनाना ॥हंसा उड० ॥५॥

कंचनगिरि गीरनार उतरना,
जिनपति नमना नाम समरणा;
सोहम् सोहम् ध्यान लगाना ॥ हंसा उड० ॥६॥

पंचासर पाटण विसरामा,
आतमराम आनंद सुखधामा;
मुनिजन कांति दिदार दीखाना ॥हंसा उड०॥७॥

प्रवर्तकजी—
श्रीमद् कांतिविजयजी महाराज.






सुज्ञ वाचकगण !

खरतरगच्छीय श्रीमान् सूरचंद गणि वाचकविरचित "श्रीजैनतत्त्वसार" नामक ग्रन्थ संस्कृत टीका युक्त एक जर्जरीत प्रत प्राचीन साहित्योद्धारक प्रवर्तक महाराज १०८ श्रीमान् कान्तिविजयजी महाराज को मीली। जिस की दूसरी कॉपी दूसरे किसी भंडार में नहिं पाई गई। इस लिये अत्युत्तम यह छोटा ग्रन्थ यौंही वीना प्रकाशन ही नष्ट न हो जाय इस उद्देश से उस का संशोधन और गुजराती भाषांतर आजीवन साहित्यप्रेमी मर्हुम वैद्यराज श्रीयुत् मगनलाल चुन्नीलाल वडोदानिवासीने कीया और भक्तिपूर्वक गुरुसमर्पित कीया। उस की सुरभि से दूसरों के सुवासित करने के लिये, परमोपकारी प्रवर्त्तक महाराजश्री कान्तिविजयजीने वीर संवत् २४३६ में श्री आत्मानन्द सभा–भावनगर की द्वारा प्रगट करवाया। उस समय जैन–जैनेतर विद्वानोंने इस छोटे ग्रंथ की जैनदर्शन की माहिती प्राप्त कर मुक्तकंठ से

प्रशंसा की और इसी कारण से अत्युत्तम इस ग्रंथ की गुजराती भाषा में दो आवृत्ति प्रगट की गई थी।

२. छात्रगण की अभिरुचि जैनदर्शन पर ज्यादा बढे और पढने में सरलता हो इस इरादा से श्रीयशोविजयजी जैन गुरुकुल के सुप्री० श्रीयुत शंकरलालभाईने " जैनदर्शन संबंधी ये बोल सहित का जैनतत्त्वसार सारांश " नामक प्रश्नोत्तर पद्धति से एक छोटा ग्रंथ गुजराती में तैयार कीया और वह विद्यार्थी आलम की सामने रजु कीया और उस का अच्छा सत्कार हुआ। प्रथमावृत्ति की २००० नकल खतम होने से दूसरी आवृत्ति भी नीकाली गई थी।

३. हिन्दी आवृत्ति श्रीजिनदत्तसूरि ब्रह्मचर्याश्रम पालीताणा से प्रगट हुई थी लेकिन उस की प्रति कम होने के कारण ज्यादा प्रचार नहिं हो सका, अतएव राजपूताना, पंजाब, बंगाल आदि देशो में रहनेवाले गुजराती भाषा से अनभिज्ञ अपने साधर्मी बंधुओं को और वहाँ के विद्यालयों को लाभ उठाने के लीये यह द्वितीयावृत्ति नीकाली जाती है।

४. जिन पुण्यश्लोक महात्मा के सदुपदेश से यह लायब्रेरी की स्थापना हुई वह शांतमूर्ति महात्मा १०८ श्रीमद् हंसविजयजी महाराज पाटण मुकाम में, विक्रमाब्द १९९० के फाल्गुन शुक्ला १० दशमी शुक्रवार के दिन प्रातःकाल में चल चोघडीये में सवासात और साढासात के समय, जैसे कोई शुभ मुहूर्त देख के अपनी संपूर्ण तैयारीपूर्वक प्रयाण न करता हो उसी तरह स्वर्गवास हुआ।

प्रवर्तकजी और पंन्यास जी महाराज पर सैंकडो सहानुभूतिदर्शक तार व पत्र हिंदुस्थान की प्रत्येक ओर से पृथक् पृथक् संमुदाय के आचार्य और श्रीसंघ की तरफ से आये है।

प्रवर्तकजी और पंन्यासजी महाराजपर सैंकडो सहानुभूतिदर्शक तार व पत्र हिन्दुस्थान की प्रत्येक ओर से पृथक् पृथक् संमुदाय के आचार्य और श्रीसंघ की तरफ से आये है। सद्गत जैन समाज की वीरविभूति और स्वयं होनेपर भी एक पवित्र आदर्श सचे त्यागी सांधु थे और उन के अवसान से सारे संघसमुदाय को महाजबरजस्त क्षति हुई है, ऐसा सूचन कीया गया है।

समस्त देश के अग्रगण्य शहरो में पाखी पाल कर (व्यापारधंधा बंध कर) देववंदन, महोत्सवादिक धर्मकार्य कीया और शोक दर्शाने के लिये सभा भरके स्थानिक संघने उनकी प्रति अनन्य गुरुभक्ति प्रदर्शित की है।×

---

× आचार्य महाराज १००८ श्रीमद् विजयनेमिसूरीश्वरजी महाराज और श्रीमती जैन श्वे० कोन्फरन्स का सन्देश—

Extremely sorry for demise of Muniraj shri Hansavijayji. Performed deva-vandan, great lossing of one good natural and most holy soul.

Vijayanemisuri.

Sorry for sad demise of shantamurti Reverred muniraj shri Hansavijayaji maharaj. Indeed a great loss so shri sangh.

## पूज्यपाद्-प्रातःस्मरणीय-स्वर्गस्थ-शांतमूर्ति १०८ श्रीमान्-हंसविजयजी महाराज का संक्षिप्त जीवनचरित्र.

गुजरातमें गायकवाड महाराज की राज्यगादी का मुख्य स्थान " बडोदा " नामका अकलीम और मशहूर शहर है, यहां अनेक नामी और आदर्श पुरुषरत्न पैदा हुए है और हो रहे है। अपने चारित्रनायकने भी अपने अवतार से इसी नगर को पृथ्वीभूषण बनाया है; सो पाठकगण आगे चलकर देखेंगे।

बडोदा शहरमें वीसाश्रीमाली " जगजीवनदास " नामके सुप्रसिद्ध शाहुकार थे। आप बडे धर्मात्मा, सरल स्वभावी, उदार गृहस्थ रहते थे, राज्यके कार्यवाहकों की साथ आपका अच्छा घनिष्ट संबंध था।

बडोदा और बडोदाके समीपवर्ती ग्राम नगरोंमें आप की अच्छी इज्जत आबरो थी, व्यपारी वर्गमें आप एक कुशळ विश्वासपात्र व्यक्ति थे।

धर्मार्थकामरूप तीनों ही वर्गका आप न्यायपूर्वक साधन

और सेवन करते थे, संसारसुरद्रुके फलरूप आपके ३ पुत्र और ४ पुत्रियें थी। आपके बडे पुत्र जिन का नाम "दलपत भाई" था, इन का पुत्र मणिलाल सपरिवार बडी अच्छी स्थितिमें आज भी बडोदेमें आनंदसे जीवन गुजारते हैं। दलपतभाईसे लघु जो आपके लडके थे उनका नाम "छोटालालभाई" यह ही महाशय हमारे चारित्र-नायक होंगे।

शेठ जगजीवनदासके तीसरे पुत्र जिनका नाम "नाना" भाई था वह थोडा ही उमरमें कालधर्मको प्राप्त हो गये थे। इनका एक पुत्र लालुभाई विद्यमान है।

शेठजीकी चार पुत्रीयोंमेंसे "विजलीबहन" यह अभी तक भी हयात है। केवलबहन सब भाइ-बहिनोंमेंसे बडे थे। वैद्य मगनलाल चूनीलालके नामको प्रायः सभी साक्षर पेहचानते हैं, वह इसी धर्मात्माकी कुक्षीके रत्न थे। मगनलाल भाई सिर्फ वैद्यक विद्यामें ही विशारद थे ऐसा नहीं बल्कि धार्मिक ज्ञानमें भी संपन्न थे। इंग्रेजी, संस्कृत और मागधी विद्यामें तो इनकी बडी ही अच्छी स्फुर्ति थी। संस्कृत "कुमारपालप्रबंध" और जैन तत्त्वसारका गुजराती अनुवाद आप ही की लेखनिका नमूना है। स्वर्गस्थ

शेठ–मनसुखभाइ भगुभाइद्वारा प्रकाशित " सिद्धहेमशब्दानुशासनवृत्ति " " न्यायालोक " " खाद्यखंडन " वगैरहके मुद्रित करानेमें और संशोधन करनेमें आप मुख्य सहायक थे। आपके विचार बडे उच्च और विशाल थे। इनका एक पुत्र वाडीलालभाई विद्यमान है वो भी कुशल वैद्यराजकी साथ समाजसेवा का कार्य कर रहे हैं।

मगनलालभाई के दूसरे भाई जमनादास चूनीलाल भी बडोदेके वैद्योंमें एक अनुभवी शास्त्रसंपन्न वैद्य है।

स्व० शेठ जगजीवनदास के तीन पुत्रोमेंसे दूसरे पुत्ररत्न जिनका नाम " छोटालालभाई " था वह ही महात्मा " श्री हंसविजयजी महाराज " के नामसे आज महीमंडलमें विख्यात हैं, इनही की संक्षिप्त जीवनकथाका यह उपोद्घात लिख गया है। अब उन महर्षियोंकी जीवनी पर वाचकवृंद ध्यान देवें।

" जन्म और कलाग्रहण "

विक्रम संवत् १९१४ शाके १७८० श्रावणवदि ०)) गुजराती अषाढ वदि अमावास्या ( जिस को लौकिक में दीवासा महापर्व कहते है ) उस रात–आप का जन्म शेठ

जगजीवनदास की धर्मपत्नी "माणिक्यबाई" से हुआ था, ✽ मातापिताने आप का "छोटालाल" यह नाम दिया था।

आप बाल्यावस्था से ही बडे विनीत और भद्रिक थे। आप का सौभाग्य इस कदर अच्छा था कि स्वजन लोग आप से हमेशां अनहद प्यार किया करते थे।

आप की उमर जब करीबन ८ वर्ष की हुई तब पिताश्रीने आप को पाठशाला में पढने के लिये बैठाया था।

"भाग्यानुसारिणी कीर्त्तिर्बुद्धिः कर्मानुसारिणी"

पूर्वकृत सुकृत के वश से आप बडे प्रतिभाशाली थे। थोडे ही अरसे में आप गुजराती साहित्य, गणितविद्या, इतिहास, भूगोल आदि अनेक विषयों में प्रवीण हो गये थे। आप अपने विद्याभ्यास को समाप्त कर जब व्यापारी लाइन

---

श्रीमद् हंसविजयजी महाराज साहेबनी जन्मकुंडली



पर चढे थे तब पिताश्री और बडेभाई के साहचर्य से अच्छे व्यापारी भी हो गये थे। आप के पिताश्री का व्यापार कपड़े दुशाले का था, मगर आप तो जौहरात का धंधा भी सीख गये थे।

## " शादी और वैराग्य "

आप की उमर जब अंदाज १६ वर्ष की थी तब इस ही शहर के सुप्रसिद्ध एक शाहुकार की "सुरजबाई" नाम सुशीला कन्या से आप की सगाई की गई थी। इस हालत में भी पानी में कमल की तरह आप विरक्त थे बल्कि यहांतक कि जिस दिन आप वरराजा बन कर सकल परिवार के साथ उस प्रणयिनी को विवाहने जा रहे थे रास्ते के एक उपाश्रय में परम वैरागी महातपस्वी (श्रीमद्विजयानंदसूरि श्रीआत्मारामजी महाराज के वृद्धगुरु- भाई) श्रीमान् नीतिविजयजी महाराज बिराजमान थे। आप मन में यह ही संकल्प करते जाते थे कि इस वक्त भी अगर पिताजी मुझे इजाजत दे देवें तो घोड़े से उतर कर इस सर्व समुदाय के साथ गुरु महाराज के पास जा कर दीक्षा अंगीकार करुं और आज भी दुनिया को दिखा दूं कि प्रभु श्री नेमिनाथस्वामीने इस तरह से नवभव के प्रेमवाली पत्नी का त्याग किया था!! परंतु क्या हो सक्ता था? पिताश्री का आप के उपर असीम प्रेम था। बडे

आडंबर से आप का विवाहकार्य समाप्त हुआ। आप अब घरबारी हुए परंतु अभी तक भी आप इस जंजाल से छूटने की ही योजना में थे। हरएक मौकेपर हरएक कार्य में हरएक स्थान में आप संसारत्याग के साधनों को ही ढुंढते थे। "भोगावली" कर्म एक दृढ शृंखला है, इस से आप २१ वर्ष की उमरतक घर में रहे। अब आप का मनोरथ कल्पतरु फलने पर आया है। एक शुभ प्रसंगपर आप सुश्रावक गोकुलभाई दुर्लभदास के घर भोजन करने के लिये गये थे। "यादृशी भावना यस्य सिद्धिर्भवति तादृशी" आप की इच्छा थी कि हमें कोई धर्मसहायक मिले वह इच्छा भी पूरी हुई। श्रीयुत छगनलालभाई वहां जीमण में मिले सो आप को मददगार हुवे। दोनु स्वधर्मी भाईयोने वहां से सीधा स्टेशन का रास्ता लिया और देश पंजाब–शहर अंबाला में जा कर सं. १९३९ के माघ वदि ११ को दीक्षा अंगीकार की। गुरुमहाराजने आप दोनों भाग्यशालियों को दीक्षा दे कर क्रम से मुनि श्रीशांतिविजयजी, मुनिश्री हंसविजयजी नाम दिये और पंडित लक्ष्मीविजयजी महाराजको गुरुस्थापन किये। और साधुपनकी क्रिया शिखनी भी शुरु करवाई। इधर जब आप घरसे निकले तब आप के स्वजनवर्ग को बड़ा ही शोक और दुःख पैदा हुआ। "आप कहां गये हैं?" इस खिवर के लिये अनेक स्थलों में तार–पत्र–मनुष्य भेजे गये ...

संतोषकारक समाचार न मिला। आखीर, ढूंढते २ एक महिना होने आया। इधर शेठ जगजीवनदास के भाइओंने दुसालावाले जो अमृतसर रहते थे उनका एक आदमी हुशीयारपुर आया था इसने और श्री हंसविजयजी महाराजने बडोदे दीक्षा संबंधी पत्र दिया तब मालुम हुआ के पंजाब में है।

बस "छोटालाल कहां गये ?" यह चर्चा समाप्त हुई। सिर्फ बडोदे में ही क्या? प्रायः गुजरात के सब गाम-नगरोंमें आप के चारित्र ग्रहण की चर्चा फैला गई। आप के पिताश्री फौरन पंजाब को रवाना हुये और दृढ संकल्प कर लिया कि "सर्वस्व खर्च कर दुंगा परंतु प्राणप्रिय पुत्र को वापिस लाउंगा!!" अरे दीक्षा!, दीक्षा किसको ?, मेरे पुत्र को ?, क्युं ?, क्या मेरा पुत्र भूखा मरता रहता था ?, या किसी तरह दुखी था ? ऐसे सुकुमाल बालक को दीक्षा देनेवाला कौन ? मुझे वहां पहुंचने तो दो सब की खबर लेता हुं। रेलगाडी एक विमान है, तीसरे ही दिन शेठजी पंजाब में पहुंचे। इधर महाराज साहेब भी नवीन शिष्यों के साथ अंबाले से विहार करके शहर हुशयारपुर पहुंचे। शेठजी भी वहां गये। अब कहना ही क्या था? इस वक्त की चर्चा को ठीक २ वह ही कह सक्ता है जो उस वक्त वहां मोजूद हो। पूज्यपाद प्रवर्त्तक श्रीमत् कांतिविजयजी साहेब फरमाया करते है कि "मुनि श्री हंसविजयजीने जो जो अनुकूल

और प्रतिकूल कष्ट पिता तरफ से सहन किये है उन्हे सहन करने का उनका ही जिगर है, अन्य ऐसा दृढ चित्तवाला इस काल में होना मुश्किल है। ”

शेठजी को एक तो अनिवार्य पुत्रप्रेम था, दूसरा धन का जोर था। मनमाना बोलने लगे, मनमाना करने लगे लेकिन धर्मरुचि होनेसे लडाई के साथ प्रभावना भी करने लगे। महाराज साहेब से भी खूब चर्चा चलने लगी जिसका थोडासा अहवाल नीचे दिया जाता है।

शेठजी--आपने मेरे पुत्र को दीक्षा क्युं दी ?

महाराज साहेब--इन कों संयमके योग्य और भावी कालके शासनरक्षक जानकर, हमारे गुरुभ्राता श्रीमन्मुक्ति-विजयजी ( मूलचंदजी ) की आज्ञानुसार दीक्षा दीगई है। आप भाग्यशाली हैं जिन के पुत्रने युवावस्था में चारित्रका भार बडे उत्साह से उठाया है। आप कों भी उचित है कि यथाशक्ति धर्मसाधन कर इस मनुष्य जीवन को सफल करे इत्यादि।

शेठजी--( गुस्से में आकर ) क्या हमारे को तुमने कंगाल समझा था ? जवाब में श्रीगुरु महाराज बोलते थे कि आज्ञा लेकर आप स्वयं बोले क्या [illegible] [illegible] है ? दीक्षा यह त्रैलोक्यनाथ की मुद्रा और [illegible] है। यदि कंगालोंका काम होवे तो श्री [illegible], [illegible], [illegible]

चक्री, सनत्कुमार वगैरह चक्रियोंने ६ खंड की राज्यऋद्धि और ६४–६४ हजार सुरूप रमणीओं छोडकर दीक्षा क्युं ली? जंबुकुमार, शालिभद्र, धन्यकुमार, धन्नाकाकंदी, थावच्चा पुत्र आदि श्रेष्ठीपुत्रोंने अभयकुमार, आर्द्रकुमार, मेघकुमार आदि राजपुत्रोंने अपनी अतुल ऋद्धि और परिवार क्युं छोडा ?

इस तरह एक मासतक पिता पुत्र के सवाल–जबाब होते रहे। आखीर साधु और श्रावक भी चिंतातुर हुए कि यह झगडा कहांतक चलेगा ? एक दिन पिता–पुत्र एकांत में मिले। पिताजीने कहा बेटा! हम तुम को लेने आये है, जरुर लेकर ही जावेंगे। मुनिश्रीने जवाब दिया कि आप पिता है, मरजी आवे सो कहें परन्तु मेरी तो यह अटल श्रद्धा है और रहेगी कि इस जन्म में अब मुनिमुद्रा को छोड कर घडोदे न जावेगा; अगर आप ज्यादा बलात्कार कर के ले जावेंगे तो मेरा मृतक शरीर ही आप के साथ आवेगा!!! बस इस से ज्यादा क्या सुनना था ? पिता को निश्चय हुआ कि मेरा पुत्र मेरे स्नेह में आ कर कदापि मुनिपना नहीं छोडेगा।

उसी वक्त शेठजी महाराज साहेब के पास आये और नम्रता से प्रार्थना करने लगे कि–साहेब ! मैं आज श्रद्धापूर्वक आप को पुत्रभिक्षा देता हुं। आप इन की सर्व

प्रकार से रक्षा करें और इन के ज्ञान–ध्यान–तप–संयम की वृद्धि होवे ऐसा प्रयत्न करें। उधर पुत्र को भी आशीर्वाद दिया कि–तुमने सिंह के समान संसारत्याग किया है इसी ही आचरण से यावज्जीव तक चारित्रका पालन करना।

अंत्य में हाथ जोड कर सकल मुनिमंडल से और विशेष कर गुरुमहाराज से प्रार्थना कि मैंने एक मास से आप लोगों को कपडे खोसने आदि प्रयत्न से खेद पहुंचाना सुरु किया हुआ है, आप के ज्ञान–ध्यान में बहुत विघ्न डाला है, आप जानते है मोहराजा बलवान् और विशेष कर इन की स्थिरता देखने के लिये भी मैंने ज्यादा आडंबर किया है, आप क्षमाप्रधान मुनिराज है, क्षमा यह आपका मुख्य धर्म है, आपश्रीजी मुझपर क्षमा करें। इस तरह मुनिमंडल को क्षमा कर शेठजी घर तर्फ रवाना हुए और चलते समये महाराज साहेब से यह प्रार्थना करते आये कि इन की छोटी दीक्षा में तो हम हाजर नहीं रह सके परंतु बडी दीक्षा हमारे सामने वडोदे में ही होवे ऐसी आप कृपा करें।

महाराजश्रीने जवाब दिया कि आप की विज्ञप्ति ख्याल में है। ज्ञानी महाराजने जैसा ज्ञान में देखा होगा वैसा होगा। अब मुनिमहाराज श्री हंसविजयजी निर्विघ्नता से गुरु महाराज के साथ विचरने लगे और अपूर्व ज्ञान सम्पादन करके आत्मा को भावित करने लगे।

## ५२ चउमासों का संक्षिप्त हाल तथा धर्मोपदेश-द्वारा धर्मक्रियायें.

१ पहेला चौमासा आप का श्रीयुत लक्ष्मीविजयजी गुरु महाराज के साथ शहर हुशीयारपुरमें हुआ। २ दूसरा गुरु महाराज श्री लक्ष्मीविजयजी के साथ रामनगर में हुआ। ३ तीसरा जीरा में यह चउमासा भी आप का गुरु महाराज के साथ ही हुआ। ४ चोथा चउमासा ( उपाध्याय ) श्रीवीरविजयजी तथा ( प्रवर्त्तक ) श्री कांतिविजयजी महाराज के साथ शहर जयपुर में हुआ, यहां सहपरिवार जब गुरुमहाराज पंजाब से पधारे तब इनकी आज्ञा ले कर अजमेर तथा शहेर पाली आदि शहरों के चैत्य जुहारते गोलवासकी पंचतीर्थी तथा तारंगाजी की यात्रा कर के आप बडोदे पधारे। पिताश्रीने राजा महाराजा की स्वारी जैसे ठाठ से नगर प्रवेश करवा के बडे आडम्बर के साथ गणिवर्य श्रीमुक्तिविजयजी ( मूलचंदजी ) महाराज से संवत १९३९ जेठ सुदि १० को बडी दीक्षा दीलाई। ५ मा चउमासा भी शहेर बडोदा में हुआ। ६ वां चौमासा शहर अहमदावाद में बडे महाराज के साथ। ७ वां चउमासा सूरत महाराजश्रीके ही साथ। ८ मा चउमासा पालीताणे महाराजश्रीजी के साथ हुआ। ९ मा चउमासा अणहिलपुर पाटण में हुआ। में उत्तराध्ययन कमलसंयमी टीका और स्थूलि-

चंद्र चरित्र वाचा गया। चौमासे बाद शेठ झवेरचंद के संघ के साथ पालीताणे आए और बडे ठाठ से सिद्धाचल की यात्रा की। वहां से चल कर आप गिरनारजी की यात्रा करने वास्ते जूनागढ पधारे। वहां से मांगरोल, वेरावल, प्रभासपाटण, पोरबंदर, वेलाचंगा होकर "जामनगर" पधारे और दशमा ( १० ) चौमासा यहां किया। व्याख्यान में "श्राद्धविधि" और "वासुपूज्य" वांचा। चउमासे के बाद मोरबी हो कर पालणपुर पधारे और तीर्थाधिराज सम्मेतशिखर की यात्रा का निश्चय किया। महाराज साहेब की आज्ञा लेकर आबुराज की यात्रा करके सिरोही, जयपुर, भरतपुर वगैरह होकर आप "संखर" पधारे और अग्यारमा चौमासा यहां ही किया। व्याख्यान में ज्ञातासूत्र और चंद्रप्रभुचरित्र सुनाकर श्रोताओं के मन को अति प्रफुल्लित किया। उठे चउमासे आपके पिताजी के संघ के साथ आप शौरीपुर, प्रयाग, बनारस, सिंहपुरी, चंद्रावती, आरा, पटणा होकर नगरियों की यात्रा करते हुए श्रीसम्मेत-शिखरजी पहुंचा और परम उल्लास से तीर्थाधिराजजीकी यात्रा की। वहां पर कलकत्ते से राय० बद्रीदासजी बाबु आदि सद्-गृहस्थ आपश्रीजी को विनंति करने के लिये हाजर हुए थे, इन की विनंति स्वीकार के आप श्री शीतलनाथ स्वामी की यात्रा करने वास्ते कलकत्ते पधारे। रा० बद्रिदास बाबु तो शेठ पुनमचंदजी आदि श्रीसंघने बडा भारी सन्मानिक

( सामेला ) करके कलकत्ते के बजार में अंदाज बैठासो रुपैकी वृष्टि की। यह कलकत्ते के इतिहास में पहला बनाव है। रॉयल एशियाटिक सोसाइटी के ऑनररी सेक्रेटरी डॉक्टर भट्ट ए० एफ रूडॉल्फ हारनल साहेबने श्री महाराज साहेब की बड़ी नम्रता से मुलाकात की और कई सवालों के यथार्थ उत्तर मीलने से संतोष प्रदर्शित किया। वहां से आप अजीमगंज पधारे। बाबू लोकोंने बड़ा भारी प्रवेश महोच्छव किया। श्रीसंघ का अति आग्रह होनेसे बारमा चउमासा आपने मकसूदाबाद किया। चउमासा बेठार आपने अब राजगृही नगरी के वैभारगिरि पर्वत उपर श्रीमुनिसुव्रत-स्वामी की मूर्ति, टुटा हुआ देवल में घास के अंदर देखी और इस मूर्ति को बलोचावाले संघद्वारा पहाड़ के नीचे उत्तराकर धर्मशाला में पधराइ थी, वहां पर प्रभु के चार कल्याणक होनेसे तीर्थका उद्धार करने का उपदेश दिया। तब राजा विजयसिंह की माता, सासी आदि श्राविकाओंने धर्मशाला के पास मंदिर बंधवा के तथा मूर्ति का लेप करवा के पहाड़ के नीचे तीर्थ स्थापन किया। राय धनपति-सिंह बहादुरने श्रीसमवसरणजी की रचना करवा के बड़ा भारी महोत्सव किया उसमें राणी मीनाकुमारीने सोने के सव ता–चांदि के चावल ता–मोती के स्वस्तिक कर के हीरा-जडित सोपारी चढाइ। व्याख्यान में शत्रुंजय महात्म्य और

१ टीप—१९५७ को अकाल के सेठ फूलमचंदजी हर्षचंदजीने किया।

दानोपदेशमाला वांची गई। कल्पसूत्रकी वांचना में मोतियों के स्वस्तिक पूरे जाते थे। केई दफे रुपैयों की प्रभावना भी होती थी। सुपने उतारने का प्रारंभ हुवा। चउमासे पीछे राणी मेनाकुमारीने समेतशिखर वगैरह का संघ निकाला जिस में हाथी वगैरह का बडा ठाठ था। इस संघ के निकालने में इस श्राविकाने हजारो रुपैयों का खर्च कर गुरुमहाराज को यात्रा कराई। समेतशिखर की यात्रा कर के आप पंजाब पधारे और "जंडियाला गुरु का" इस शहर में श्रीमद्विजयानंदसूरि महाराज के दर्शन कर कृतार्थ हुए। गुरु महाराजने भी बडा आदरसत्कार किया और श्रीभगवतीसूत्र की टीका पढाना शुरु कर दिया। महाराजश्री की आज्ञानुसार तेरमा चउमासा शहर "अमृतसर" में किया। चउदमा "जीरा" और पंदरमा "बीकानेर" कीया। वहां पर समवसरण की रचना प्रथम ही होने से हजारों स्वपरमतीने लाभ लीया। सोलमा "जयसलमेर" कीया (वहां प्राचीन भंडारको भूमिगृह में से तथा पाषाण की कोठीयों में से निकलवा कर त्रुटक तथा संपूर्ण पुस्तकों को अलग कर के पंन्यास श्रीसंपतविजयजी पास अच्छे बंधनो में बंधवा के तथा अति उपयोगी पुस्तके लिखारियों-द्वारा लिखवा कर पाषाण की नई आलमारीयों में पधराये और टीप ( लिष्ट ) करा कर ज्ञान का उद्धार किया। वहां से आप का फलोधी में आना हुवा, धर्म का बडा उद्योत

हुआ। गुलेच्छा फूलचंदजीने समवसरण की रचना की, अनेक पुन्यात्माओंने दर्शन–पूजन से अपने इस मानवजीवन को सफल किया। यहां से फूलचंदभाइ के संघ के साथ आपश्री ओसिया नगरी पधारे और आनन्द से यात्रा की और सवालाख ओसवाल बनानेवाले श्रीरत्नप्रभसूरिप्रतिष्ठित महावीरस्वामी के देवल पर ध्वजा चढवा के यहां फाल्गुण सुदि तीज का सालाना मेला कायम किया। यहां से आप पालणपुर पधारे और सत्तरमा चउमासा यहां ही किया। चउमासे में आपश्री ज्ञातासूत्र का व्याख्यान सुनाते रहे। इस चउमासे में शेठ अमोलखचंदने श्रीसिद्धाचलजी का संघ निकालने का निश्चय कीया। उतरे चउमासे आप श्रीसंघ के साथ सिद्धक्षेत्र पधारे और तलाजा की यात्रा भी की। यहां पर श्रीविजयानंदसूरीश्वर महाराजा का स्वर्गगमन संबंधी गुजरानवाले से तार आया, इस से बडा रंज पैदा हुवा। इस की शांति के लिये तलाजा का श्रीसंघने बडा भारी अठाइ महोत्सव तथा दान–पुण्य किया। फेर पालीताणा में अठारमा चउमासा रह कर गिरिराज के ध्यान से आत्महंस को अति उज्वल किया तथा फलोधीवाले मोतीलालजी कोचर को उपदेश दे कर गिरिराज के उपर श्रीबीसविहरमान स्वामी के देवल का जीर्णोद्धार करवाया तथा लस्कर के दिवान फूलचंदभाइ को उपदेश दे कर श्रीअष्टापदजी में श्रीगौतमस्वामीजी की मूर्ति तथा रावण–मंदोदरी की मूर्तियें

पधराइ। कपडवणजवाले श्रीयुत मोंताभाइ को उपदेश दे कर श्रीविजयानंदसूरीश्वर महाराज की मूर्ति गिरिराज के उपर पधराई। वहां से आप अमदावाद हो कर पादरे पधारे और उगणीसमा चउमासा वहां किया। वहां ११५ वर्ष से एक टंटा जारी था जो आप की अतुल उपदेशशक्ति से नाबूद हुवा और श्रीआत्मानंद पाठशाला की स्थापना भी हुइ। इस के पीछे आप वडोदे पधारे और वीसमा चउमासा वहां किया। इस चउमासे में अट्ठाइ महोत्सवादि धर्मकृत्य अच्छे हुवे और श्रीविजयानंदसूरीश्वरजी की मूर्ति मंगवाइ। इस को विराजमान करने के लीये श्रीमती श्राविका विजली बहीनने आरस की छत्री बंधवा के उस मूर्ति के साथ श्रीलक्ष्मी-विजयजी महाराज की चरणपादुका पधराइ, तथा वहांपर श्रीनवपदजी के मंडल की बडी भारी पूजा हीरा, मोती, माणेक आदि सामग्री से हुई। वडोदे से विहार कर आप दक्षिण तर्फ पधारे। सखाराम शेठने तथा कच्छी श्रावकोने एक माइल तक धूलिया शहर को वाइसराय के प्रवेश जैसा ध्वजापताका तथा विविध जाति के सोनेरी वा. मोती वगैरे के तोरण से वा. दरवाजे से शणगार के करवाया और झवेरात से वा. सोने–रुपे के फूलों से बधाये। फेर आप पारोले पधारे वहां तथा दुसरे अनेक गामों में बारां वर्ष के तड पडे थे इस लिये सखाराम शेठने सब गामोंवाले को वहां संमिलन कर के महाराज के उपदेश से संप कर लीया।

समारोह से हुआ जिस को पंन्यास संपतविजयजी का शिष्य बनवाया तथा श्रीपुंडरीक गणधर महाराजादि की तीन देरीए शेठ नेणसीभाईने बनवाई। आपने महेसर आदि अनेक प्रसिद्ध तीर्थों की यात्रा की और मद्रेश्वरजी में श्रीसुधर्मास्वामी की वा. श्रीविजयानंदसूरिजी महाराज की मूर्तियों की प्रतिष्ठा की। २९ मां चउमासा मांडवी के बंदर ऊपर समुद्र के किनारे धर्मशाला में किया, वहां उपधान वा. समवसरण का महोत्सव, वा. उपधान तप हुआ। कच्छ देश में अंजार वा. मुन्द्र, मुद्रा आदि में अनहद उपकार हुआ। आप इस देश का विहार समाप्त कर फिर कोन्फरन्स के मोके पर भावनगर पधारे। श्रीसंघने चार हाथी तथा निशानडंकादि राजकीय सामग्री से बड़ा भारी प्रवेश महोत्सव करवाया, उस में कोन्फरन्स के प्रेसिडेंट शेठ मनसुखभाई भगुभाई आदि हजारों हिन्दुस्तान के जैन भाईयोंने भी भाग लिया। वहां से आप पालीताणे पधारे और ३० मां चउमासा गिरिराजजी की शीतल छाया में किया। चउमासा में श्रीनंदीसूत्र टीका वांच कर भव्यात्माओं को मोक्षमार्ग के अधिकारी बनाया। चउमासा पूर्ण कर के आपने राजनगर में साडंबर प्रवेश कीया, वहां पंन्यास श्रीसंपतविजयजीने सरदार शेठ लालभाई की माता गंगा-शेठाणी आदि भव्यात्माओं को उपधान तप करवाया; । इन्हों के उपदेश से शेठ वीरचंद दीपचंद सी. आइ. ई.

की सुपत्नी हाही शेठाणीने कलिकालसर्वज्ञ श्रीहेमाचार्यजी महाराज की मूर्ति, उन की जन्मभूमि धंधुका में पधाराने वास्ते मंगवाई । ३१ मां चौमासा भी यहां किया । राजनगर सें आप बड़ोदे पधारे । वैद्यराज जमनादास चुनीलालने चांदी की अंबाडी सहित रजवाडी अनेक हाथी वगेरे सामग्री से महान् प्रवेश महोत्सव किया । पंन्यास श्रीसंपतविजयजीने वहां उपधान तप करवाया । वहां सें सूरत पधारे और ३२ मां चउमासा प्रवर्त्तकश्रीजी के साथ सूरत में ही किया । चउमासा में उपधान आदि अनेक पवित्र उत्तम कार्य हुवे । "कल्पद्रुमः कल्पितमेव सूते, साकामधुक्कामितमेव दोग्धि। चिन्तामणिश्चिन्तितमेव दत्ते, सतां हि संगः सकलं प्रसूते।।"

सूरत से विहार कर के आप सचीन पधारे । संघने आपश्रीजी की अतिशायिनी सेवा बजाई । गांव में अल्प सामग्री होते हुए भी श्रीसंघ की अति श्रद्धा को देख कर श्रीमान् नवाब साहेबने लोगो से पूछा कि जैन लोगो के यहां आजकल धूम–धाम किस बात की है ? जब यह विदित हुवा कि उन के एक प्रतिष्ठित, त्याग की जीवित मूर्ति, जंगम–कल्पतरु समान एक मुनिमहाराज पधारे हैं तब तो नवाब साहेब के मन में भी श्रद्धा का संचार हुआ । महेल में पधारने का निमंत्रण भेजा। उस वख्त शाम पड गई थी इस लिए साधुधर्म से खिलाफ टाइम होने से

इन्कार किया तब नवाब साहेब अपने सुयोग्य कर्मचारियों की सेवा में आये, तथा आप से बड़ी इज्जत से मिले।

क्यों न हो? नीतिकार लिखते हैं कि "विनयं राजपुत्रेभ्यः" नवाब साहेब अपनी साहेबी के साथ बड़े ही ठाठमाठ से पानसुपारी, अत्तर-फूलकी सामग्री भेटके लिये साथ ले, तथा एक सुन्दर दोशाला इत्यादि लेकर आपके दर्शनार्थ तशरीफ लाये। आपको सविनय नमस्कार कर सुखशाता पूछी।

महाराजश्रीने भी उनको सस्नेह कुशल प्रश्न पूछ, जीवदया का उपदेश देकर शेष सर्व वस्तुओं को अपने साधुधर्मके अनुपयोगी समझ पीछे लोटा दी; परन्तु नवाब साहेबके अनुरोधमें दुशाला श्रावकोंने सुरतके संघको सुप्रत कर दिया सो बड़ाचौटा का उपाश्रय में मौजुद है। नवाबसाहेब पर आपके सच्चरित्र एवं सदुपदेश का खूब गहरा प्रभाव पड़ा।

तदनन्तर आप बिलीमोरा पधारे। मुझे भी यहां पर कई एक साधुओ के साथ आपकी सेवा में उपस्थित होने का मौका मिला। प्रेमपूर्वक चैत्र की ओली तथा उसके बाद भी कुछ समय वहां पर ठहरना हुआ।

वहां से आप नवसारी पधारे। यहां जैन श्रीहंसविजैन पाठशाला की स्थापना की सो

अद्यापि विद्यमान है, वहांसे आप गणदेवी पधारे । मैं भी कुछ साधुओं के साथ आप की सेवा में उपस्थित हुआ । अठाई महोत्सव में पूजा प्रभावना का ठाठ रहा ।

वहां से जलालपुर, बलसाड, उटडी आदि गामों में होते हुए आप दमण पधारे । वहां पर आपने श्रीसंघ की विशेष प्रार्थना से सं. १९६७ का चातुर्मास किया । इस चातुर्मास में आपने सटीक दशवैकालिक सूत्रका प्रवचन किया। व्याख्यान में नर-नारीयों का जम घटसा रहता था।

चातुर्मास की समाप्ति होने पर वहां से आप सुरत पधारे । यहां पर यह बतला देना अत्यन्त आवश्यक समझा जाता है कि सुरत में आप के आगमन से कइएक उत्तम कार्य हुए । नीतिकार फरमाते है कि " किन्न कुर्यात् सतां संगः ? । "

यहां पर श्रीगोडीजी महाराज के देरासर में सिरोही के भूतपूर्व दीवान श्रीयुत् मेलापचन्द्रजी की तरफ से श्री आत्मारामजी महाराज की मूर्त्ति स्थापित करवाई । अठाई महोत्सव का बडा ठाठ रहा । यहां से आप बडोदा पधारे। इन दिनों पर एक मुनि संमेलन होनेवाला था, अतः आप को भी वहां पर करीबन दो ढाई महीना तक रहना पड़ा । तदनन्तर आप बडोदे से शीनोर पधारे ।

संवत् १९६८ का चातुर्मास आपका शीनोर में

हुआ। वहां के मापक लोगोंमें आप का स्वागत बडी ही श्रद्धा से किया। चातुर्मास में कइएक धर्मकार्य हुए। उद्यापन महोत्सव आदि कार्यों में श्रद्धालु लोगोंने बडी दिलचस्पी दिखाई।

बडोदे से गायकवाड सरकार के हाथी, चांदी की अंबाडी वगैरा सब सामग्री तैयार थी, एवं भगवान को चांदी के रथ में विराजमान कर के बडी ही धूम-धाम से सवारी निकाली गई।

वहां से विहार कर के आप ग्रामानुग्राम विचरते तथा धर्मोपदेश देते हुए नांदोद स्टेट के प्रतापनगर के ठाकु साहेब तथा वकील छगनलालजी, वैद्यराज की प्रार्थना से मुनिमहाराज ( वर्तमानाचार्य ) श्रीवल्लभविजयजी के साथ नांदोद पधारे। राजकीय निशानडंका के साथ प्रवेश हुआ वहां श्रावक का घर एक भी न होनेसे डभोइ, शीनोर आदि अनेक गाम के श्रावक हाजर हुवे थे।

महाराजश्री के मधुर वचनों से, तथा विद्वच्छिरोमणि मुनिमहाराज ( वर्तमान आचार्य ) श्रीवल्लभविजयजी के जाहिर व्याख्यानों से महाराज छत्रसिंहजी साहेब तथा दीवान साहेब आदि सारे सभासद खुश हुए। महाराज साहेबने आप के बुद्धि वैचित्र्य की मुक्तकण्ठ से प्रशंसा और अपने गोशाला के लिए कुछ जमीन देने व

भी वचन दिया। आप की विद्वत्ता और सौम्यताने यहां के लोगों के हृदयो को अपनी ओर खींच लिया। शास्त्रकारो-ने ठीक ही कहा है कि " किमसाध्यं महात्मनाम् "

आप का सुयोग मिलने से लोगोने कइएक धर्मकार्य किये। अनेक प्रसिद्ध पत्रों में आप के जाहिर व्याख्यानों की खबरें सुन–पढकर महाराजा (गायकवाड) को भी आप के दर्शन की प्रबल इच्छा हो उठी। महाराजा साहेबने डाक्टर बालाभाई एल. एम. एन्ड एस. द्वारा पत्र लिखा कर आप की सेवा में भेजा। आप महाराजा साहेब की प्रार्थना स्वीकार के मुनिश्री ( वर्त्तमान आचार्य ) श्री वल्लभविजयजी महाराज के साथ ग्रामानुग्राम विचरते एवं अपनी अमृतमयी वाणी से ज्ञानपिपासित जनो कों तृप्त करते हुए बडौदा पधारे।

वहां पर आप दोनों महाराजा साहेब ( गायकवाड ) सस्नेह मिले। आप के उपदेश तथा सान्तवन वचनो से गायकवाड सरकार बहुत ही प्रसन्न हुए। इस वक्त श्रीहंसविज-यजी महाराजने कच्छ मोटी खाखर के शत्रुंजयविहार नाम का मंदिर में एक प्राचीन शिलालेख था, उस की हस्तलिखित नकल महाराजा के करकमल में भेट की जिस में कच्छनरेश भारमलजीने राजविहार जैनमंदिर बनवा के प्रतिमाए पधराई और जीवदया पलवाइ उस का उल्लेख था; सो सहर्ष स्वीकार कर महाराजने

सुयोग्य स्थान में रखवाया और उन्होंने कहा कि आप यहां पर भी जाहिर व्याख्यान दे कर धर्मप्रचार की कोशिश करें; क्यों कि यों तो उपदेशक साधु-सन्त अनेक आया ही करते हैं और उपदेश-व्याख्यान-भाषण वगैरा करते ही रहते हैं परन्तु सत्यधर्म का प्रचारक मैंने अभीतक कोई नहीं देखा। अतः आप इस कार्य का भार अपने पर ले कर सत्य-धर्म का प्रचार करें।

आपने महाराजा साहेब की प्रार्थना को स्वीकार ली। शास्त्रकार फरमाते हैं कि " महत्सु जायते जातु न वृथा प्रार्थना.... ।" अस्तु.

शहर के प्रसिद्ध न्यायमन्दिर में आप की प्रमुखता में दो सभाएं हुईं। मुनिमहाराज ( वर्तमान आचार्य ) श्री वल्लभविजयजी साहेबने वक्तृता दी। उपस्थित सभ्यवृन्दने धन्य २ की प्रतिध्वनी से सभामंडप को खूब ही प्रतिध्वनित किया। आप का व्याख्यान हो रहा था, न्यायमंदिर चिकार भरा था, साधु-साध्वी भी बहुत बडी संख्या में हाजिर थे, व्याख्याता मुनि महाराजने फरमाया कि श्रोताओं की इस एकाग्रता को देख कर मैं चाहता हूं कि इस व्याख्यान को कुछ और मीलवाऊं मगर लाचारी है संक्षेप करना पडता है, क्योंकि जो जो साधु-साध्वी यहां बिराजमान हैं उन के जलपान का समय हो गया है। जैन के साधु-साध्वी रात्रि को अन्नजल नहीं लेते।

इस बात को सुन कर बडौदानरेश के छोटे भाई खडे हुए और बोले गुरु महाराज ! साधु–साध्वीजी को जलपान के लिये जाने दिजिये परन्तु हमें जो अमृतपान मिल रहा है इस में अन्तराय न होने दीजिये। आप खुद प्यासे रह गये मगर व्याख्यान आधा घंटा और भी लंबा कर सभा को उपकृत किया।

यहां से विहार कर के आप पाटण पधारे। यहां पंन्यास श्रीसंपतविजयजी के संसारी भाईने प्रवेश महोत्सव बड़ी धूम–धाम से कराया। तदनन्तर श्रीयुत चुनीलाल खुबचन्द, उत्तमचन्द खूबचन्द और खीमचन्द भूलाजी आदि महाशयोंने उद्यापन महोत्सव किया।

सं. १९६९ भूपालानिवासी श्रीयुत मुमुक्षु कस्तुरचन्दजी को दीक्षा दे कर पंन्यास श्रीसंपतविजयजी के शिष्य बनाये। नाम मुनि श्रीवसन्तविजयजी रखा गया। दीक्षा महोत्सव बडी उत्तमता से संपूर्ण हुआ।

यहां पर पालनपुर का श्रीसंघ आप को पालनपुर में चातुर्मास करने की विनंति करने आया। आपने श्रीसंघ की विनंति स्वीकार कर के इस वर्ष का चातुर्मास पालनपुर में किया।

चातुर्मास के बाद आपने पेथापुर श्रीसंघ की अभ्यर्थना से वहां पर पधार कर बावन जिनालय मन्दिर चौदह [illegible] कराई।

यहां पर एक बात विशेष उल्लेखनीय है कि प्रतिष्ठा के समय श्रीनेमिनाथ स्वामी की मूर्ति में से अमृतवर्षा हो रही थी; यतः " अचिन्त्यो हि देव-प्रभावः " अस्तु।

इस प्रतिष्ठा महोत्सव में लगभग बीस हजार रुपये खर्च हुए होंगे। मैं भी यहां पर आप की सेवा में हाजिर हुआ।

वहां से विहार कर के आप पाटण श्रीसंघ की अभ्यर्थना से केसरियाजी की यात्रा करने के लिये मेवाड़ पधारे। उस वक्त १२ साधु-साध्वी और लगभग ९०० श्रावक-श्राविकाएं यात्रार्थ आप के साथ में थी। पाटण के संघ साथ जब आप इधर पधारे तब लेखक भी अनेक साधुओं के साथ मिल गया। केसरियानाथजी की यात्रा साथ ही थी। वहां से आप जब मालवे पधार रहे थे डूंगरपुर तक मुझे आप की सेवा का लाभ मिलता रहा। वहां से मैं कुछ साधुओं के साथ गुजरात चला गया और आप तीर्थराज श्रीकेसरियाजी की यात्रा कर के डूंगरपुर, बनकोड़ा, सागवाड़ा, बांसवाड़ा आदि नगर-ग्रामों में होते हुए रतलाम पधारे।

यहां के श्रीसंघने आप का ध्वजा-पताका, बंगदीय तोरण, दरवाजे कमानों, बोर्डों से शहेर को सज वगेरा विविध प्रकार की सामग्री से, उत्साह पू

श्रद्धापूर्वक स्वागत किया। क्यों न हो, " सामान्योऽप्यतिथिः पूज्यः किं पुनः पुरुषोत्तमः ? "।

सं० १९७० का चातुर्मास रतलाम में ही हुआ। इस में आपने आवश्यकसूत्र सटीक और श्राद्धगुणविवरण का वांचन किया। कइएक जैनेतर श्रोतालोगोने आप के उपदेश से सन्मार्ग का अवलम्बन कर अपने आत्मा को पुनीत किया। इतना ही क्युं ? वहां के महाराजाने राजकुमार महेल में गुरुमहाराज की मुलाकात ली। गुरुवर्यने १४ सुपन का चित्रपट और जीवदया का साहित्य महाराजा के करकमल में समजुती साथ अर्पण किया। महाराजाने सहर्ष स्वीकार के तारीफ की।

इस अवसर पर पंन्यासजी श्रीसंपतविजयजीने उपधानतप करा कर समवसरण महोत्सव के साथ मुनिमहाराज ( वर्तमान आचार्य ) श्रीमद्वल्लभविजयजी के शिष्य श्रीसोहनविजयजी को गणीपद तथा पंन्यासपदवीसे विभूषित कर, कुछ साधुओ को बडी दीक्षा दी।

यहांसे आप प्रतापगढ पधारे। यहांपर चौथा लक्ष्मीचन्दजीने आप के नाम के स्वागत बोर्ड तथा ध्वजापताकादि से शहेर को विभूषित कराकर आप का प्रवेश नगर में कराया। जल्सा बडा अच्छा रहा। यहां के महाराजा साहेब भी आप के दर्शनार्थ पधारे, और आप के साथ

कराने लीये कोशीष की परन्तु आप सक्षम रहें। सुरतसें चोमासा पुरा कर के देवास पधारे, यहां दरवारी रीयासत के साथ प्रवेश हुवा। वहां के नरेश म्हलारराव महाराजा के भ्राता सासासाहेब महाराजश्री के दर्शनार्थे पधारे और रींगणोद तीर्थ की तरकी करना स्वीकार कीया। वहांसे विहार करके आप बडौदा पधारे और १९७३ का चातुर्मास आपने बडौदा में किया। वहांसे विहार करके आप शहान-गर पधारे और सं. १९७४ का चातुर्मास पांजरापोल में किया।

वहांसे विहार करके आपने पालीताणा में पधारकर उपधान कराये। सं. १९७५ की साल का चातुर्मास यह ही करके तथा चातुर्मास के अनन्तर यहांसे विहार करके आप जूनागढ पधारे। संवत् १९७६ का चातुर्मास जूनागढ में हुवा।

यहां पंन्यासश्री संपतविजयजी की प्रार्थना से गिर-नारमंडन श्री नेमिनाथ भगवान की अष्टोत्तरशत १०८ प्रकार की पूजा कर वहांसे विहार कर आप पुण्यनगर (पाटन) पधारे तथा सं. १९७७ का चातुर्मास आपने यहां शालियाखाडे किया। आपके उपदेशसे पंन्यास श्री संपतविजयजी के संसारी भाइ चुनीलाल खुबचन्दभाईने उपधान कराये।

तथा चातुर्मास के उपरान्त उत्तमभाइ खूबचन्द, चुनीलाल खुबचन्द दोनु भाइने पालीताणा का संघ निकाला।

सं० १९७८ की साल का चातुर्मास भी आप का पाटन में अष्टापद की धर्मशाला में ही हुआ। वहांसे विहार कर के आप राजनगर पधारे और सं० १९७९ का चातुर्मास आंबलीपोळ में हुआ। चातुर्मास के बाद शेठ माणेकलाल जेठाभाइने उद्यापन कर के विजयानंदसूरीश्वर की मूर्ति पधराइ, और उन की जयन्ती करने के लीये २००० रुपैये निकाले गये। लुणसावाडे के वासी सुतरीआ जेसंगभाई की तरफसे उद्यापन महोत्सव हुआ। लुणसावाडे का संघ की विनंति से आप का सं. १९८० का चातुर्मास वहां हुआ। आप का उपदेश से सोमचाइने शहेर यात्रा करवाइ।

वहां से विहार करके आप गंभीरा ग्राम में पधारे। वहां पर उमेटा के दरबार साहेब के कहने से वहां के नगरशेठ तथा डाक्टरसाहेब आप से विनंति करने के लिये आये। उन महाशयों की विनंति सुनकरके आप बडे ही स्वागत के साथ उमेटा पधारे। वहां पर आपने दरबारसाहेब को जीवदया पालन का उपदेश कियां। आप के उपदेशने सचमुच जादूका सा काम किया। दरबारसाहेबने आप के उपदेशसे एक प्रतिज्ञापत्र लिखा कि अमुक २ जीवो का हमारे यहां वध बन्ध रहेगा इत्यादि।

वहां से विहार कर के आप बडौदा पधारे और सं. १९८१ की साल का चातुर्मास अपने वहां किया। इस

प्रसंग पर आप की आज्ञा से पंन्यासजी महाराजने उपधान करवाए।

चातुर्मास के उपरान्त अहमदाबाद के धर्मप्रेमी सुतरीआ माणेकलाल हरजीवनदास के चिरंजीवी चन्दुलाल, पट्टणनिवासी लाला मोतीचन्द और एक स्थानकवासी भाई इन तीनों को दीक्षा देकर पंन्यास श्रीमंगलविजयजी के शिष्य रमणिकविजय, मुनिमहाराज (वर्तमान आचार्य) श्रीविजयवल्लभसूरि के शिष्य शिवविजय और मुनि गफुर-विजयजी के शिष्य शिवविजय, इस प्रकार अनुक्रम से शिष्य बनाये। उसी प्रसंग पर चार साध्वीयों को भी दीक्षा दी गई। यह सर्व कार्य इस चरित्र लेखक की मौजूदगी हुए।

वैद्यराज बापुभाइ मुलजीभाइ की खास विनंति से आपने श्रीसमेतशिखरजी विशती जिन की पूजा रची। इसको समेतशिखरजी की रचना साथ स्वस्थानक की अठ्ठाइ महोत्सव साथ पूजा पढाइ गइ।

वहां से विहार कर के पादरा पधारे। तथा वहां के संघ की विशेष प्रार्थना से सं. १९८२ का चातुर्मास आपने पादरा में किया। वहां ताराचंदभाइने श्रीआत्मारामजी महाराज की मूर्ति पधराने के लिए आरसपहाण की देरी करवाइ। तदनन्तर अमदावादनिवासी शेठ पूजाभाइ दीप-

चंद की विशेष विनंति से विहार कर मुजपुर, गंभीरा, बोरसद, पेटलाद और मातर होते हुए आप खेडा पधारे ।

वहां पर आप के गुरुभ्राता आचार्य महाराज श्रीविजयकमलसूरीश्वरजी महाराज के स्वर्गलोकनिवासी होने के समाचार मिलने से आपने संघ को कहकर अट्ठाइ महोत्सव कराया ।

वहां से विहार कर आप अहमदाबाद पधारे । शेठ पूजाभाइ दीपचंदने वहां पर बडे ठाठमाठसे आप का प्रवेश करवाया और उद्यापन भी किया ।

सं. १९८३ का चातुर्मास आपने लुणसावाडा में किया तथा महाराजश्री के विद्वान् शिष्य पंन्यास श्रीसंपतविजयजी के उपदेश से झवेरीवाडा के ल्हेरिया पोल के निवासी शा. कर्मचन्द फुलचंदने उपधान कराए ।

सं. १९८३ का चातुर्मास पूरा होते ही आप का विचार पाटण की ओर जानेका था । इसी विचार से आप हठीभाइ की वाडी में पधारे, किन्तु वहां पर तबीयत नर्म होने के कारण कुछ रोज रह कर आपने विहार किया और शाहीबाग, सेनीटरीयम में निवास किया परन्तु तबीयत ठीक नहीं हुइ । इन दिनो पूज्यपाद प्रवर्तकजी महाराज तथा आचार्य महाराज श्रीमद्विजयवल्लभसूरिजी महाराज पाटण पधार गए थे । उस वक्त पाटण का संघ आप से

पूज्यपाद श्रीप्रवर्तकजी महाराज के साथ किया । इस चातुर्मास में आचार्य महाराज श्रीमद् विजयकमलसूरीश्वरजी के शिष्य श्रीनेमविजयजी को पंन्यास संपतविजयजी गणीद्वारा आपने भगवती वगैरा के योग करा कर गणि पदवी प्रदान की ।

चातुर्मास के उपरान्त १९८६ का चैत्र शुक्ला प्रतिपदा को मेत्राणा की यात्रा के लिये आपने विहार किया और चैत्र शुक्ला १५ के रोज वहांपर मेला था अतः महाराजसाहेब वहां विराजमान थे ।

इस वक्त पालणपुर के संघ को खबर हुई कि महाराजसाहेब मेत्राणा पधारे है, तो वहां के नगरशेठ श्रीयुत चमनलाल वगैरा श्रीसंघ के साथ मोटर में बैठकर वहांपर आप को विनंति करने के लिए आए । आपने पालणपुर के संघ की विनंति स्वीकार कर के पालणपुर पधारने का वचन दिया । संवत १९८६ के चैत्रकृष्ण ५ के रोज मेत्राणा में नेमविजयजी गणीको आपने पंन्यास श्रीसंपतविजयजी हस्तगत पंन्यासपदवी प्रदान कर वहां से विहार किया और पालणपुर पधार कर सं. १९८६ का चातुर्मास किया ।

वहां पर "जैनयुग" में प्राचीन जैन तीर्थ रामसैन्य नामक लेख पढा, अतः चातुर्मास के बाद वहां की यात्रा

विनंति करने आया। इस में मुख्य २ गृहस्थों के नाम निम्नलिखित मुआफिक हैं। नगरशेठ पोपटलाल, शाह वाडीभाई हीराभाइ इत्यादि।

महाराजसाहेब को विहार कराने को ये परन्तु रात्रि में कुछ तबीयत विशेष नर्म होने से विहार नहीं कर सके। तदनन्तर फेर पाटणसंघ नगरशेठ, वैद्यराज मोहनभाइ वगैरा आए; और दूसरी तरफ आचार्यदेव की आज्ञा से पं. उमंगविजय आदि ४ साधु महाराजसाहेब को बुलाने आए थे। आखिर मुनिराजों की विनंति और संघ की विनंति से आपने पाटण की तरफ विहार किया। साथ में नगरशेठ और वैद्यराजजी रहे।

बीच में महेसाणे का मकरो प्रसंगे पालणपुर का संघ आप से विनंति करने को आया, परंतु पाटण के संघ की विनंति आग्रहपूर्वक होने से तथा आचार्य महाराज का निम्नोक्त वचन होने से " हंसविजयजी महाराज पाटण पधारेंगे तो मैं यहां चातुर्मास करूंगा। " आपने पाटण की ओर ही विहार किया।

विहार करते २ आप करीबन सवाडेढ महीने में पाटण पधारे और ज्येष्ठ शुक्ला २ को आचार्य महाराज के साथ आप का नगर में प्रवेश हुआ। सं. १९८४ की साल का चातुर्मास आप का आचार्य महाराज के साथ पाटण में हुआ। सं. १९८९ की साल का चातुर्मास

पूज्यपाद श्रीप्रवर्तकजी महाराज के साथ किया। इस चातुर्मास में आचार्य महाराज श्रीमद् विजयकमलसूरीश्वरजी के शिष्य श्रीनेमविजयजी को पंन्यास संपतविजयजी गणीद्वारा आपने भगवती वगैरा के योग करा कर गणि पदवी प्रदान की।

चातुर्मास के उपरान्त १९८६ का चैत्र शुक्ला प्रतिपदा को मेत्राणा की यात्रा के लिये आपने विहार किया और चैत्र शुक्ला १५ के रोज वहांपर मेला था अतः महाराजसाहेब वहां विराजमान थे।

उस वक्त पालणपुर के संघ को खबर हुइ कि महाराजसाहेब मेत्राणा पधारे है, वो वहां के नगरशेठ श्रीयुत चमनलाल वगैरा श्रीसंघ के साथ मोटर में बैठकर वहांपर आप को विनंति करने के लिए आए। आपने पालणपुर के संघ की विनंति स्वीकार कर के पालणपुर पधारने का वचन दिया। संवत १९८६ के चैत्रकृष्ण ५ के रोज मेत्राणा में नेमविजयजी गणीको आपने पंन्यास श्रीसंपतविजयजी हस्तगत पंन्यासपदवी प्रदान कर वहां से विहार किया और पालणपुर पधार कर सं. १९८६ का चातुर्मास किया।

वहां पर "जैनयुग" में प्राचीन जैन तीर्थ रामसैन्य नामक लेख पढा, अतः चातुर्मास के बाद वहां की यात्रा

करने के लिये आपने प्राचीन तीर्थ तरफ विहार किया। उन दिनों में प्राचीन तीर्थ में पंन्यास कस्तूरविजयजी उपधान तप कराते थे। अंत में यात्रा का वरघोड़ा चाँदी का रथ और पांजरापोळ निमित्त थे तो तब पढ़ी हुई थी। महाराजसाहेब की आज्ञा से पंन्यासजी श्रीसंपतविजयजी के उपदेश और समझाने से आराम से मेल हुआ। अटक हुआ मालका वरघोड़ा चाँदी के रथ साथ निकला।

वहां से विहार कर के आप नवीन तीर्थ होते हुए मार्गशीर्ष शुक्ला १० के रोज रामसैन्य पधारे। महाराजसाहेबने "जैनयुग" में पढ़ा था कि सं. १०८४ की साल के प्रतिष्ठित काउसग्गिये किसी रामचन्द्रजी के मन्दिर में विराजमान है, अतः बावाजी को समस्त संघ के सामने कहा गया कि यह मूर्ति आप के तो किसी काम की है नहीं और हमारे ए देव है अतः हमें दे दीजिए। तब उन्होंने प्रतिमाजी को दिया और देरासर में स्थापित किया। यहां पर धर्मशाला की बहुत जरूरत है, क्यों कि जो यात्रा करने आते हैं वे स्थान के अभाव से तकलीफ उठाते है, अतः धर्मशाला के लिए आपने खूब उपदेश दिया उस की सफलता हुई।

वहां से विहार करके आप प्राचीन तीर्थ भीलडियाजी की यात्रा करने के लिए पधारे। यहां पोष वदि १० के रोज मेला होता है। उस दिन आसपासनिवासी

एक सेठ की नवकारसी थी। आप के उपदेश से उपर्युक्त शेठने धर्मशाला के लिए एक कोटडी का वचन दिया। यहां से आप जूना डीसा पधारे। यहां पर जीर्णोद्धार के लिये आप के उपदेश से मेमावाइने १९०० रु. देने का वचन दिया। जीर्णोद्धार के लिए जुना डीसा में एक कमेटी नियुक्त की गइ। संवत् १९८७ का चातुर्मास अपने नवीन डीसा में किया।

आप के उपदेश से जीर्णोद्धार के लिए काफी रकम इकट्ठी हुई और जीर्णोद्धार हुआ। संवत् १९८८ ज्येष्ट शुक्ला ६ को प्रतिष्ठा के लिये नवीन डीसा से विहार करके आप रामसैन्य पधारे, और प्रतिष्ठा करा कर आपने साथ ही साथ विजयानंदसूरीश्वरजी की मूर्ति भी स्थापन करवाइ।

इस प्रतिष्ठा का जल्सा खूब अच्छा रहा। प्रतिष्ठा पर नवीन डीसा के मुनसिफ नानालाला फौजदार, वकील वगेरा तथा अनेक गाम के लोक भी आये थे। प्रतिष्ठा कराकर आपने वहां से विहार किया और नवीन डीसा पधारे। १९८८ का चातुर्मास नवीन डीसा में हुआ।

चातुर्मास के पीछे माघ शुक्ला १० के रोज आप विहार कर के पाटन पधारे और फाल्गुन शुक्ला ५ को आपने नगर में प्रवेश किया।

और १९८९ का चातुर्मास पूज्यपाद प्रवर्तकजी महाराज के साथ किया।

अवश्यमेव भोक्तव्यम्, कृतम् कर्म शुभाशुभं।
न क्षीयते कृतं कर्म, कल्पकोटीशतैरपि ॥ १ ॥

असाता-वेदनी जीव मात्र के साथ लगी हुई है। तीर्थंकर, चक्रवर्ती, वासुदेव, सार्वभौम राजा, राजेश्वर सब को अपने शुभाशुभ कर्मों का परिणाम सहना पडता है।

मनुष्य हरएक बात में अपनी चतुराइ, अपना बल-पराक्रम, अपना साहस चला सकता है, मगर काल के आगे किसी की पेश नहीं जाती। वेदनी कर्म के उदय से परम गुरुराज चारित्रनायक श्री हंसविजयजी महाराज को संवत १९८६ भाद्रवा सुदि १२ के दिन बुखार शुरू हुआ। आप की अस्वस्थता की खबर मिलते ही बंबइ, बडोदा, अहमदाबाद आदि ग्राम नगरो के भक्त श्रावक-श्राविका साता पुछने के लिये आने लगे। डाक्टर, वैद्य, चिकित्सक लोगोंने भी कुछ खामी न रखी, परन्तु "नकर्मणा कोऽप्यतिवर्तनीयः" दिनप्रतिदिन तबियत बिगडती चली गइ। पूज्यपाद प्रवर्तकजी महाराज भी एक कुशल वैद्य जैसे अनुभवी हैं, उन्हों भी शक्य उपाय किये। मोहनलालभाइ पाटन के वैद्यो में एक प्रसिद्ध वैद्य हैं। बडोदानिवासी वैद्यराज जमनादास चुनीलाल, बाडीलाल मगनलाल तो आप के

जन्मभर के ऋणी हैं। उन सबने शक्ति से ज्यादा उपाय किये, मगर तबियत न सुधरी; बल्कि दिनप्रतिदिन खराब होती गई। अफसोस है, सख्त अफसोस है कि इस लेखक का यह पूर्ण संकल्प था कि मैं चरित्रनायक की सेवा में कुच्छ अर्सो रह कर चरित्रनायक की जुबान से उन के जीवन की घटनाओं को सुन कर एक उत्तम जीवन-चरित्र लिखुं, जिस से कि इस महान विभूति के परम पूनित चरितामृतका प्रत्येक व्यक्ति आस्वादन करे। इस त्रिपथगा में प्रत्येक संतप्त शरीर शान्ति पाये, मगर किस की पेश चलती है ? बूटी की कोइ बूटी नहीं।

" बहा ले जायगा इक दिन,
यह दरियाये फना सब को॥
रुकावट आ नहीं सकती,
कभी इस की रवानी में॥ "

लेखक की आशा मन में ही रह गई। चरित्रनायक का इस सेवक पर अनेक प्रसंगो में असीम उपकार है। इस दास को चरित्रनायकने अनेक प्रसंगो पर सदुपदेशोद्वारा पावन किया है, अनेक प्रसंगो पर चारित्र में स्थिर कर के अपने ऋणों से दबाया है, अपनी सुदृष्टि से, सुचारु वाणी से, सुरक्षित प्रतिपालित किया है। इस खाकसार को — जीवन पर्यन्त अपने पुत्र के समान समझते रहे है।

आचार्य भगवान जन्माभिषेकपूत देवदेवेन्द्र-नरेन्द्र-पूजित-संसार-तारक श्री शत्रुंजय महातीर्थ की यात्रा कर के शेठ कालाभाई नगीनदास के उद्यापन प्रसंग पर सिर पालनपुर पधारे और अहमदाबाद के नगरशेठ की बार के आग्रहपूर्ण विनंति को मान दे कर अहमदाबाद पधारते हुए फिर पाटन पधारे। पूज्य चरित्रनायक की तबीयत दिनप्रतिदिन नाजुक होती हुइ देख कर बोले:—

'आप की इस हालत को देखते हुये हम अहमदाबाद जाना योग्य नहीं समझते।'

चरित्रनायकने फर्माया "नगरशेठ कइ दफे आप के पास आ चूके हैं। करीबन २ सब आचार्य, उपाध्याय, प्रवर्तक, पंन्यास आप के पधारने की राह देख रहे हैं। इस लिये मेरी तबियत नर्म होते हुए भी आपश्रीजी का अहमदाबाद पधारना उचित लगता है। आप खुशी से पधारो, आप का मनोरथ सफल हो।"

आचार्य महाराजने मौन कर लिया, आप को ऐसी परिस्थिति में छोड़ कर अहमदाबाद जाने की सर्वथा इच्छा न होते हुए भी आपके फर्मान को मान देकर पधारे।

आचार्य भगवान आपने सकल शिष्य मण्डल तथा प्रवर्तकजी महाराज चरित्रनायक आदि के शिष्यमण्डल को साथ लेकर नीचे उतरे। चरित्रनायकने बारी में खड़े हो

कर हाथ जोड़े हुए आचार्य भगवान को सस्नेह हस्ते घहेरे विहार कराया। आचार्य महाराज के कदम आगे बढ रहे थे, दृष्टि आप की तरफ थी। दोनों महापुरुषों का शरीर भिन्न था, अंतरात्मा एक था। शरीर से आचार्य भगवान विहार कर रहे थे, परन्तु मनोवृत्ति चरित्रनायक के पास थी। चारित्रनायक और आचार्यदेव के नेत्रों में जल भर रहा था। हृदय स्नेहपूर्ण था। कंठ गद्गद् था।

कौन जानता था कि चरित्रनायक यह अन्तिम दर्शन दे रहे हैं? यह सितारा अब छिप जायगा? यह कोहिनूर अब खोया जायगा?

यह राजमराल अब इस मानस-तट को सूना छोड़ कर देवभूमि की तरफ उड जायगा। किस को खबर थी कि यह प्रसन्नमुख, यह अमीभरे नेत्र, यह दिव्य आकृति अब सदा के लिये सब की आंखो से लुप्त हो जायगी? मनुष्य मात्र अल्पज्ञ है। इस को भविष्य का ज्ञान नहीं, वरना आचार्य भगवान पाटन से क्यों विहार करते? अपने आजीवन के स्नेह को चरित्रनायक की अन्तिम अवस्था में क्यों सफल न कर लेते? पूज्य प्रवर्तकजी महाराज स्वयम्भूरमण जैसे गम्भीर भी जानते हों कि यह हंस अब इस पंजर में नहीं रहने वाला, यह दिव्य-पक्षी अपने को छोड कर जानेवाला है।

श्रीसंघ को अगर यह जानता होता कि संसारभर में अद्वितीय प्रेम रखती हुई इस त्रिपुटी में से एक महापुरुष थोड़े ही दिनों में लोपनातीत होनेवाला है तो आचार्य भगवान को राजनगर जाने की सलाह न देते। बहुत ही अच्छा होता कि अन्तिम अवस्था में भी चरित्रनायक आचार्य भगवान के श्रीमुख से पंचपरमेष्ठी महामंत्र का श्रवण कर लेते।

ज्यादा अफसोस तो इस बात का है कि आजन्म का परम भक्त एक क्षणमात्र भी आप को छोड़कर एक कदम मात्र भी दूर न होनेवाले पंन्यासजी महाराज भी पांच-सात मिनिट के लिये आंखों से दूर हो गये और ऐसा पूर्वकाल में भी हुआ है। भगवान श्रीमन् महावीर परमात्मा भी जब निर्वाण को तैयार हुए तब उन के एकान्त भक्त प्रभु श्री गौतमस्वामीजी महाराज देवशर्म ब्राह्मण को धर्मोपदेश देने के लिये गये हुये थे। आते समय उन्होंने प्रभु के निर्वाण की बात देवताओं से सुनी। यहां घटना ऐसी बनी कि चरित्रनायक जब परलोकगमन की तैयारी में थे तब उन के शिष्यरत्न पूज्य पंन्यासजी महाराज श्री सम्मतविजयजी शौच (स्थंडिल) गये हुए थे। रमणिकविजयजी पास थे। चरित्रनायक श्री शौच जाकर पधारे। बलिहारी है, ऐसे पुन्यात्माओं की निर्वाणगमन के

क्षणभर प्रथम भी स्थंडिल से चाकर आप बैठे [illegible]
यही पडीकामी, कटिवस्त्र, चोलपट्टक [illegible]
बस, फिर उठ नहीं पाये! यह बार ही [illegible]
भी एक पांच मिनिट में आप का आत्मा [illegible]
भक्तजनों को दुःखसागर में [illegible]
१९९० का फाल्गुन शुदि १० गुरुवार के [illegible]
हो गये।

संघ में बिजली के वेग से यह समाचार फैल गया। पाटन के श्रीसंघने अपना शिष्टाचार किया। जहाँ २ खबरें पहुंची, अति शोक फैल गया। अनेक [illegible] अनेक इष्ट वस्तुयें अपने भोग में से त्याग दीं। इस लेखक को जो दुःख हुआ सो वचन [illegible] है। शोक-संतप्त इस आत्मा को अनेक सज्जनोंने यथाशक्ति समझाकर दूसरे दिन आहारपानी कराया। ऐसे ही जिन २ भक्तजनोंने आप के एक दफा भी दर्शन किये होंगे, उन्हें अत्यन्त दुःख हुआ होगा।

आखिर सबने संतोष का अवलम्बन लिया, क्योंकि वीर परमात्मा के वचन है कि

' चलाचलेऽस्मिन् संसारे [illegible] एकोऽहि ।"

शासनदेव पंन्यासजी महाराजश्री सम्पतविजयजी को तथा उन के कदमों पर चलनेवाले गुरुभक्त शिष्य को सदा शान्ति प्रदान करें, एवं इस समुदाय में अनेक ऐसे नरवीरों को पैदा करे और चिरस्थायी रखें।

ॐ शान्तिः। शान्तिः। शान्तिः।

श्री श्रमणसंघस्य शान्तिर्भवतु

निवेदक,

श्रीमद्बुद्धिविजयवृद्धभट्टारीश्वरचरणोपासक सेवक

पंन्यास ललितविजय गणी

मु० तखतगढ ( मारवाड )



